त्रिस्रोता. तामसादिनी. तंत्र मंत्र विशेषज्ञा. तनुमध्या. त्रिविष्टपा. त्रिसन्ध्या. त्रिस्तनी. तोषा संस्था. ताल प्रतापिनी. ताटंकिनी. तुषाराभा. तुहिनाचल वासिनी. तंतुजाल समायुक्ता तारहारा बलिप्रिया. तिलहोम प्रियातीर्था. तमाल कुसुमा कृति. तारका त्रियुता. तन्वी त्रिशंकु परिवारिता. तलोदरी तिरी भाषा. ताटंक प्रियवादिनी. त्रिजटा. तितरी. तृष्णा. त्रिविधा तरुणा-कृति. तप्त कांचन संकाशा. तप्तकांचन भूषणा. त्रैयम्बका. त्रिवर्गा. त्रिकाल ज्ञानदायिनी. तर्पणा. तृप्तिदा. तृप्ता. तामसी. तम्बुरस्तुता. तार्क्ष्यस्था त्रिगुणाकारा. त्रिभंगी. तनुवल्लरी थका-रादि ३ नाम. थात्कारी. थारवा. थांता. दकारादि २७ नाम दोहिनी. दीनवत्सला. दानवांतकरी. दुर्गा. दुर्गासुर निर्बर्हिणी देवरीति. दिवारात्रि. द्रौपदी. दुन्दुभिस्वना. देवयानी. दुरा-वासा. दारिद्र्य भेदिनी दिवा. दामोदरी. दिवो. दीप्ता. दिग्वासा दिग्विमोहनी. दण्डकारण्यनिलया. दंडिनी. देवपूजिता. देव-वन्द्या. दिविपदा. द्वेषिणी. दानवाकृति. दीननाथस्तुता. दीक्षा दैवता. दिस्वरूपिणी. धकारादि २० नाम धात्री. धनुर्द्धरा. धेनु. धारिणी. धर्म चारिणी. धाराधरा. धराधारा. धनदा धान्य दोहिनी. धर्मशीला. धनाध्यक्षा. धनुर्वेदविशारदा. धृति धन्या. धृतपदा. धर्मराज. प्रियाध्रुवा. धूमावती. धूमकेशी. धर्म शास्त्र प्रकाशिनी. नकारादि ५५ नाम नंदा. नंदप्रिया. निद्रा. नृनुता. नन्दनात्मिका. नर्मदा. नलिनी. नीला. नीलकण्ठ समा श्रया. नारायणप्रिया. नित्या. निर्मला. निर्गुणा. निधि. निराधारा निरूपमा. नित्यशुद्धा. निरंजना. नादविन्दु. कलातीता. नाद विन्दुकलात्मिका. नृसिंहिनी. नगधरा. नृपनागविभूषिता. नरक क्लेशशमनी. नारायण पदोद्भवा. निरवद्या. निराकारा. नारदप्रियकारिणी. नानाज्योतिः समाख्याता. निधिदा. निर्मला त्मिका. नवसूत्र धरानीति. निरूपद्रव कारिणी. नन्दजा. नव रत्नाढ्या. नैमिषारण्य वासिनी. नवनीति. प्रियानारी. नीलजी मूतनिस्स्वना. निमेषिणी. नदीरूपा. नीलग्रीवा. निशेश्वरी. नामावलि निशुंभघ्नी नागलोक निवासिनी. नवजम्बूदन प्रख्या

नागलोकाधिदेवता. नूपुरा कांत चरणा. नरचित्त प्रमोदिनी निमग्ना. रक्तनयना. निर्घोषसमनिः स्वनानन्दनोद्याननिलया, निर्व्यूहोपरिचारिणी. पकारादि १२५ नाम पार्वती. परमोदारा परब्रह्मात्मिकापरा. पंचकोश विनिर्मुक्ता पंचपातक नाशिनी परचित्त विधानज्ञा. पंचिका पंचरूपिणी. पूर्णिमा परमाप्रीतिः परतेजः प्रकाशिनी पुराणी. पौरुषी पुण्या पुण्डरीक निभेक्षणा पाताल तल निर्मग्ना. प्रीता प्रीति विवर्द्धिनी. पावनी पाद सहिता पशली. पवनाशिनी प्रजापति परिश्रांता. पर्वतस्तन मण्डला पद्मप्रिया, पद्मसंस्था, पद्माक्षी, पद्मसंभवा, पद्मपत्रा, पद्मपदा, पद्मिनी, प्रियभाषिणी, पशुपाशविनिर्मुक्ता, पुरन्ध्री, पुरवासिनी पुष्कला, पुरुषापर्वा, पारिजात सुमनप्रिया, पतिव्रता, पवित्राङ्गी, पुष्पहास परायणा, प्रज्ञावती सुतापौत्री, पुत्रपूज्या, पयस्विनी पट्टिपाशधरापंक्ति पितृलोक प्रदायिनी, पुराणी, पुण्यशीला, प्रणतार्तिविनाशिनी, प्रद्युम्नजननीपुष्टा, पितामहपरिग्रहा, पुण्डरीक पुरावासा, पुण्डरीक समानना' पृथुजङ्घा, पृथुभुजा, पृथुपादा, पृथूदरी, प्रवालशोभा, पिङ्गाक्षी, पीतवासा, प्रचापला' प्रवासा, पुष्टिदा, पुण्या, प्रतिष्ठा, प्रणवागति, पंचवर्णा, पञ्चवाणी, पञ्चिका, पंजरस्थिता, परमाया, परज्योति, परप्रीति, परागति, पराकाष्ठा, परेशानी, पाविनी, पावकद्युति, पुण्यभद्रा, परिच्छेद्रा, पुष्पहासा, पृथूदरा, पीताङ्गी, पीतवसना, पीतशय्या, पिशाचिनी, पीतक्रिया, पिशाचघ्नी, पाटलाक्षी, पटुक्रिया, पंचभक्षा, प्रियाचारा, पूतना प्राणघातिनी पुन्नागवनमध्यस्था, पुण्यतीर्थनिषेविता, पंचाङ्गी, पराशक्ति, परमाह्लाद कारिणी, पुष्पकाण्डस्थिता, पूषा, पोषिताखिलविष्टपा, पानप्रिया, पंचशिखा, पन्नगोपरिशायिनी, पंचमात्रात्मिका, पृथ्वी, पथिकापृथुदोहिनी. पुराण न्याय मीमांसा. पाटली पुष्प गन्धिनी. पुण्यप्रदा. पारदात्री. परमार्गैकगोचरा प्रवालशोभा, पर्णाशा. प्रणवा. पल्लवोदरी. फकारादि ७ नाम. फलिनी. फलदा. फाल्गुफूत्कारी. फलकाकृति. फणीन्द्रभोगशयना फणिमण्डल मण्डिता वकारादि ५३ नाम वाल. वाला. बहुमता. वालातपनिभांशुका .

बलभद्रप्रियावन्द्या. वडवा. बुद्धिसंस्तुता वन्दी. देवीविलवती. वडिशघ्नी. बलिप्रिया. बांधवी. बोधिता बुद्धिबंधूक कुसुमप्रिया. बालभानु प्रभाकारा. ब्राह्मी. ब्राह्मणदेवता. बृहस्पतिस्तुता. वृंदा. वृन्दावन. विहारिणी. बालाकिनी. बिलहारा. बिलवासा, बहूदका बहुनेत्रा. बहुपदा. बहुकर्णावतंसिका. बहुबाहुयुता. बीजरूपिणी. बहुरूपिणी. बिन्दुनाद. कलातीता. बिन्दुनादस्वरूपिणी. बद्ध-गोधांगुलित्राणा. बदर्याश्रमवासिनी. वृन्दारिका बृहत्स्कन्धा. बृहती. बाणपातिनी. वृन्दाध्वक्षा. बहुनुता. वनिता बहुविक्रमा. बद्धपद्मा सनासीना. बिल्वपत्र तलस्थिता. बोधिद्रुमनि ज्ञावासा. वडिस्था विन्दुदर्पणा. बालाबाणा सनवती. वडवानल वेगिनी. ब्रह्माण्ड बहिरन्तस्था. ब्रह्मकंकण सूत्रिणी. भकारादि ३६ नाम. भवानी. भीषणवती. भाविनी भयहारिणी. भद्रकाली. भुजं-गाक्षी. भारती. भारताशया. भैरवी. भीषणाकारा. भूतिदाभूति-मालिनी. भामिनी. भोगनिरता. भद्रदा. भूरिविक्रमा. भूतवासा. भृगुलता. भार्गवी. भूसुरार्चिता. भागीर्थी. भोगवती. भवनस्था. भीषज्वरा. भामिनी. भोगिनी. भाषाभाविनी. भूरिदक्षिणा. भर्गात्मिका. भीमवती भवबन्ध. विमोचिनी. भजनीया. भीमधात्री. भंजिता. भुवनेश्वरी. भुजंगवलया. भीमा. भेरुण्डा. भागधेह्निनी. मकारादि. ५४ नाम. माता. माया. मधुमती. मधुजिव्हा. मधुप्रिया. महा-देवी. महाभागा. मालिनी. मीनलोचना. मायातीता. मधुमती. मधुमान्सा. मधुद्रवा. मानवी. मधुसम्भूता. मिथिलापुरवासिनी. मधुकैटभ संहर्त्री. मेदिनी मेघमालिनी. मन्दोदरी. महामाया मैथिली. मसृणप्रिया महालक्ष्मी. महाकाली. महाकन्या. महेश्वरी. माहेन्द्री. मेरुतनया. मन्दार. कुसुमार्चिता. मंजुमंजीर चरणा. मोक्षदा. मंजु भाषिणी. मधुरद्राविणी. मुद्रा मलया मलयान्वि-तामेधा मरकतश्यामा मागधी. मेनकात्मजा. महामारी. महा-वीरा. महाश्यामा. मनुस्तुता मातृका. मिहराभासा मुकुन्दपद-विक्रमा मूलाधारस्थिता. मुग्धा. मणिपूरक. वासिनी. मृगाक्षी. महिषारूढा. महिषासुर मर्दिनी. यकारादि २० नाम. योगासना. योगगम्या. योगा. यौवनकाश्रया. यौवनी. युद्धमध्यस्था. यमुना.

युगधारिणी. यक्षणी. योग. युक्ता. यक्षराजप्रसूतिनी. यात्रा. यानविधानज्ञा. यदुवंश समुद्भव. यकारादि हकारान्ता. याजुषी. यज्ञरूपिणी. यामिनी. योगनिरता. यातुधान भयंकरी. रकारादि २७ नाम रुक्मिणी. रमणी. रामा. रेवती. रेणुका. रति. रौद्री. रौद्रप्रियाकारा. राममाता. रतिप्रिया रोहणी. राज्यदा. रेवा. रमा. राजीवलोचना. राकेशी. रूपसंपन्ना रत्नसिंहासनस्थिता. रक्त-माल्याम्बरधरा. रक्तगन्धानु लेपना. राजहंस समारूढा. रम्भा. रक्तमलिप्रिया. रमणीय युगाधारा. राजिताखिलभूतला. रुरुचर्म-परीधाना. रथिनीरत्न मालिका. रागेशी. रोगशमनी. राविणी. रोमहर्षिणी. रामचन्द्र पदाक्रान्ता. रावणच्छेद कारिणी. रक्त-वस्त्रपरिच्छन्ना. रथस्था. रुक्मभूषणा. लकारादि १३नाम लज्जा-धिदेवता. लोला. ललिता. लिङ्गधारिणी. लक्ष्मी, लीला लुप्त-विषा, लोकिनी, लोकविश्रुता, लज्जा, लम्बोदरीदेवी, ललनालोक धारिणी, वकारादि २७ नाम वरदा, वन्दिता, विद्या, वैष्णवी, विमलाकृति, वाराही, विरजा, वर्षा, वरलक्ष्मी, विलासिनी, विनता, व्योममध्यस्था, वारिजासनसंस्थिता, वारुणी, वेणु-सम्भूता, वीतिहोत्रा, विरूपिणी, वायुमण्डलमध्यस्था, विष्णु-रूपा. विधिक्रिया. विष्णुपत्नी. विष्णुमती. विशालाक्षी. वसुन्धरा. वामदेवप्रियावेला. वज्रिणी. वसुदोहिनी, वेदाक्षर. परीतांगी. वाजपेयफलप्रदा. वासवी. वामजननी. वैकुंठनिलयावरा. व्यास-प्रिया. वर्मधरा. वाल्मीकि परिसेविता. शकारादि २९ नाम. शाकम्भरी. शिवा. शांता. शारदा. शरणागति. शांतोदरी. शुभा. चारा. शुम्भासुरविमर्दिनी. शोभावती. शिवाकारा. शंकरार्द्ध. शरीरिणी. शोणा. शुनाशया. शुभ्रा. शिरस्सन्धान कारिणी. शरावती. शरानन्दा. शरज्ज्योत्स्ना. शुभानना. शरभा. शूलिनी. शुद्धा शवरी. शुकवाहना. श्रीमती. श्रीधरानन्दा. श्रवणानन्द-दायिनी. शर्वाणी शर्वरीवन्द्या. षकारादि ५ नाम षड्भाषा षड्-तुप्रिया. षडाधारस्थितादेवीषरामुखप्रियकारिणी. षडङ्गरूपसुम-तिसुरासुर नमस्कृता. सकारादि २७ नाम सरस्वती. सदा-धारा. सर्वमंगल कारिणी. सामगानप्रियासूक्ष्मा. सावित्रीसाम-

सम्भवा. सर्ववासा. सदानन्द. सुस्तनी. सागराम्वरा. सर्वैश्वर्य प्रियासिद्धि. साधुवन्धुपदाम्भा सप्तर्षिमण्डलगता. सोममंडल-वासिनी. सर्वज्ञा. सान्द्रकरुणा. समानाधिकवर्जिता. सर्वोतुङ्गा. सङ्गहीना. सद्गुणा. सकलेष्टदा, सरस्वा. सूर्यतनया. सुकेशी. सोमसंहति. हकारादि ४ नाम हिरण्यवर्णा. हरिणी. हांकारी. हंसवाहिनी. क्षकारादि ३ नाम क्षोमवस्त्रपरीतांगी. क्षीराब्धित-नया. क्षमा. अब ८ नाम क्रमरहित कहते हैं सहस्र तो होगये गायत्री सावित्री पार्वती सरस्वती वेदगर्भावरारोहा श्रीगायत्री पराम्बिका। नारायण महाराज वर्णन करते हैं कि हे नारद यह गायत्री सहस्रनाम पुण्यद सर्वपाप नाशक महा सम्पत्ति-दायक तुमसे कहा इसप्रकार येनाम गायत्री के संतोष उत्पन्न करानेवाले हैं इन्हें ब्राह्मणों के साथ अष्टमी को विशेषकरके पढना चाहिये प्रथम जपपूजा होम ध्यानादि करके उच्चा-रण करना चाहिये यह सहस्रनाम हरेक किसी को न देना चाहिये किन्तु सुभक्त सुशिष्य ब्राह्मण ही से कहना चाहिये। भ्रष्टसाधक बंधु को न देना चाहिये जिसके गृहमें यह लिखा रक्खा रहेगा तिसके भवन में भय नहोगा और चंचल भी लक्ष्मीजी हैं पर उस गृहमें स्थिर हो टिकेंगी। यह रहस्य अति गुप्त है। महापवित्र, पुण्यदायी, शुद्ध, दरिद्रों को निधि का देनेवाला, मोक्षदाई, सब कामनाओंको पूर्ण करने वाला, रोगियों के रोग छुडानेवाला. बन्धन मोक्ष करनेवाला। सुरापायी, स्वर्णचोरी करनेवाला, ब्रह्मघाती, गुरुघाती, असत् प्रतिग्रह कारक, भक्ष्याभक्ष्यभक्षक, पाखण्डी इन सबके पापों को यह सहस्रनाम दूर करनेवाला है। हे नारद! मेरे कहेहुये इस गुप्तरहस्य को सुनकर मोक्ष की प्राप्ति होजाती है॥

गायत्रीमंत्रः।—" ओं तत्सवितुर्व्वरेण्यं भर्गोदेवस्य धीमहिधि योयोनः प्रचोदयात्।"

# सातवां पटल।

श्रीनारद जी प्रश्न करते हैं कि श्रीगायत्री का सहस्रनाम सब फल देनेवाला हमने सुना और महाउन्नति करनेवाला स्तोत्र भी सुना जो महा भाग्य करने द्वारा और श्रेष्ठ है अब हमारे दीक्षा काल सुनने की इच्छा है जिसके ग्रहण किये विना कोई मंत्रही नहीं सिद्ध होता चाहे ब्राह्मण छत्रिय वैश्य स्त्री जो हो पर विना मंत्र ग्रहण किये कभी नरहे उसका विधान विस्तार पूर्वक कहिये यह सुन श्रीनारायण जी बोले सुनो उत्तम शिष्यों के अर्थ दीक्षा कहते हैं। जिसके विना देवता अग्नि गुरु आदि की पूजा करने में मनुष्य अधिकारी नहीं होसक्ता वेद और तंत्र के जाननेवाले लोगों ने दीक्षा उस का नाम रक्खा है कि जो दिव्य ज्ञान देती और पाप क्षय कर-तीहै जिससे कि दीक्षा ग्रहण करने से बहुत फल होता है इससे अवश्य उसका ग्रहण करना चाहिये गुरु और शिष्य दोनों माता पिता और अपने आचार से अति शुद्ध चाहिये जिस दिन दीक्षा देनी हो गुरू प्रातःकाल उठ सम्पूर्ण पुरी षोत्सर्गादि कृत्यकर स्नान सन्ध्यादि यथा विधि कर कमण्डलु हाथ में लिये मौनव्रत धारण किये हुए नदी के तट से गृह को आवे और यज्ञ स्थान में आके उत्तम आसन पर बैठे और आचमन प्राणायाम कर कमंडलु में चन्दन पुष्पादि छोड़ सात बार फट् इस मन्त्र को जपै फिर यही मंत्र पढता हुआ तिस जलसे सब मंडप के द्वार सींच देवें जो १६ हाथ का मंत्र ग्रहण करने के लिये छाना चाहिये तिसके पीछे पूजा का आरम्भ करे द्वारके उत्तरङ्ग में गणेश लक्ष्मी सरस्वती की पूजा गंध पुष्पादि से करे द्वारके दक्षिण वाले बाजू में गंगा और गणेश की पूजा करे बायें बाजू मे क्षेत्रपाल और यमुना की पूजा करै चौखट में फट् मंत्र से फट् देवता की पूजा की जावे फिर सब देवी मय चिन्तना कर सब कहीं पूजा करदेवे और वही फट् मंत्र जपके सब विघ्न उठासे इस से अन्तरिक्ष

गत विघ्न दूर होंगे फिर पादघात से पृथ्वी के विघ्न उड़ासे बायें बाजू को पकड़ प्रथम दहना चरण चौखट के उसपार धरे मंडप में प्रवेश करके कलशस्थापन कर सामान्य जल भरे तिस अर्घ्य जल से नैऋत्य दिशा में वास्तुनाथ ब्रह्मा जी की पूजा करे तिसके पीछे पंचगव्य बना के गुरू तोरण यज्ञ स्तम्भ पर्यन्त उससे पोंछदे सब देवी मय ध्यान करके फट् मंत्र और मूल मंत्र से प्रोक्षण करे फट् इसी मंत्र से यज्ञ भूमि को ताड़न करे फिर हुं मंत्रोच्चारण कर सेक करे फिर धूप करके लावा चन्दन सरसों राल दूब अक्षत इनकी विकर संज्ञा है यह मंडल में विथरावे फिर कुशकी बढनी से बुहार डाले बटोर के सब ईशान कोण में एकट्ठा कर के फिर पुण्याह वाचन करके जो दीन और अनाथ कोई मनुष्य वहां आये हों उन्हें संतुष्ट करे और उन लावा आदि के ऊपर बढनी धर देवे फिर अपने गुरूको नमस्कार कर कोमल आसन पर बैठे और पूर्वमुखहो जो मन्त्रसुनाना है उसके देवताका ध्यानकरै तदुपरान्त भूत शुध्यादि करके फिर जो मन्त्र देना है उसके ऋष्यादि न्यासकरे जो मंत्रका ऋषिहो उसे शिरमें न्यास करे मुखमें छन्द हृदय कमल में देवता गुह्य में बीज पाद में शक्ति फिर तीन ताल बजा के दिग्बंधन करे फिर मूल मंत्र का प्राणायाम कर मातृ का न्यास करे तिसका प्रकार कहते हैं अंनमः यह कह शिर में न्यास करे इसी प्रकार आंनमः इंनमः आदि करे फिर इसी मूल मंत्र का षड़ङ्ग न्यास करे अंगुली और हृदयादि क्रम से हृदयायनमः शिर से स्वाहा शिखायैव षट् कवचाय हुम् नेत्रत्रयाय वौषट् अस्त्राय फट् इस क्रम से षडंग न्यास करे फिर मूल मंत्र के वर्ण न्यास करे जो जिस स्थान में चाहिये। यही न्यास विधि है अपने शरीर में आसन कल्पना कर दाहिने धर्म बायें में ज्ञान का न्यास करे बाईं उरू में वैराग्य दाहिनी में ऐश्वर्य मुख में अधर्म का न्यास करे यथा वाम पार्श्व में अधर्मायनमः नाभि में अवैरा ग्यायनमः दक्षिण पार्श्व में अज्ञानायनमः और अनैश्वर्यायनमः

पीठ के धर्मादि पाद है अधर्मादि ग तिस पीठ अर्थात् पलंग के बिस्तर पै अनन्त का न्यास करै तिस अनन्त में प्रपंच कमल का ध्यान करै फिर उस कमल में सूर्यचन्द्र और अग्नि का न्यास करना चाहिये इन सबको कला सहित न्यास करै उनकी कला संक्षेप रीति से कहते हैं सूर्य की १२ कला चन्द्रमा की १६ अग्नि की १० इन करके युक्त स्मरण करना चाहिये तिनके ऊपर सत्वादिगुणों का न्यास करै और आत्मा. अन्तरात्मा परमात्मा ज्ञानात्मा इनका न्यास पूर्वादि दिशाओं में करै अमुकासनायनमः यह कह आसन की पूजा करे तिस पै पराम्बिका का ध्यान करे फिर जो मंत्र देना है उसके देवता की मानसी पूजा करै फिर मुद्रा दिखावै जिन मुद्राओं के करने से देवी आनंदित होती हैं तिसके पीछे अपने वाम भाग में षट् कोण करै तिसके ऊपर गोलाकार बनावै तिसके ऊपर चौकोना चन्दन से बनावै तिसके मध्य में त्रिकोण लिखके शंख मुद्रा दिखावे फिर छओं कोणों में देनेवाले मंत्र के षडंगों की पूजा करे वह अग्न्यादि कोणों में होगी तब शंख के नीचे के पात्र को ले फट् मंत्र से पोंछे और मंडल में स्थापित कर मंवन्हि मण्डलाय दशकलात्मने दुर्गा देव्यर्थपात्र स्थापना-यनमः यह शंखके आधारपात्र स्थापन का मंत्र है आधार में पूर्वादि दिशा के क्रमसे अग्नि की दशकलाओं की पूजा करे तब मूलमंत्रसे पोंछके शंख मूलमंत्र को स्मरण करते हुये आधार में स्थापितकरे फिर असूर्य मण्डलाय द्वादशकलात्मने दुर्गादेव्यर्थ यागायनमः यह पढै फिर शंशङ्खायनमः यहमन्त्र कह शङ्खपर जल छिडके उसपै सूर्यकी १२कला तपिनी आदि यथाक्रम पूजे उलटीमातृका और मूल मंत्र पढके जलसे शङ्ख पूरित करे तिसपर चन्द्रमा की १६ कला स्थापै उसका मन्त्र यह है ॐ सोम मण्डलाय षोडश कलात्मने दुर्गादेव्यर्थार्घा-मृताय हृदायनमः इस मंत्रसे कुश मुद्रासे जलकी पूजा करे तिसी में तीर्थावाहन कर ८ वार देय मन्त्र जप जलमें षडङ्ग न्यास करे और हृदा इस मन्त्रसे जलकी पूजाकर फिर ८वार मूल मन्त्र जपके मत्स्य मुद्रा से अच्छादन करे तिसके दक्षिण

भाग में शङ्ख की प्रोक्षणी धरदे फिर शङ्ख से कुछ जललेके पूजा की सामिग्री और अपने ऊपर छिडके तिसके पीछे अपने आगे वेदी में सर्वतोभद्रचक्र लिखके जडहन के चावल से उसकी कर्णिका पूरित करे तिसपर कुश धरके २७ कुशका कूर्च बनादे स्थापितकरे और आधार शक्तिसे मन्त्रांतक पीठ की पूजाकरे फिर छिद्र रहित सुन्दरकलशस्थापनकर फट् मंत्र पढ जलसे पोंछे तदनु तीनताग के लालडोरे से उसे लपेटे और नवरत्न कूर्च गन्धादि उसमें डाले डालने के समय (तारमन्त्र) ओंकार पढे और क्षकार सेले अकार पर्यंत उलटे अक्षर पढके कुम्भकोपीठपे धर तीर्थ जलसे पूरित करै और मूल मंत्र जपके देवतामें चित्त लगाके पीपर कटहर आम्रके कोमल पल्लवों से पूरित करे फिर उसे दो वस्त्रों से मूंदे फिर उसमें प्राण प्रतिष्ठा की रीतिसे आवाहनादि करे और मुद्रा दिखाके देवता की पूजा करे फिर जैसा कल्प में कहा है उस विधानसे भगवती का ध्यान करे जब भगवती को वहां आई समझे तो कुशल प्रश्न जैसा चाहिये देवी के आगे करे फिर क्रमसे पाद्य अर्घ आचमनीय मधुपर्क अभ्यङ्ग स्नान वस्त्र अरूण रेशमी दोदेवे और मातृका वर्णो से सम्पुटित मंत्रसे भलीभांति पूजा करे गुग्गुलादि गंध कर्पूर संयुक्त कश्मीर (केसर) चन्दनादि कस्तूरी लेपन कुन्दादि पुष्प सवपरा देवी को अर्पण करे अगरू कर्पूर उशीर चन्दन शर्करा इसका धूप दे मधुभी डालले यह धूप देवीको बहुत प्रिय है अनेक दीप-वाल फिर नैवेद्य दिखावे जो २ वस्तु नैवेद्य लगावे प्रत्येक के पीछे प्रोक्षणी पात्रहीका जल छोडे तिसके पीछे कल्पोक्त अङ्ग और आवरण पूजाकरे सांगदेवी की पूजाकरे वैश्वदेव करे उसका क्रम यह है दक्षिण ओर चौतरावना के उसपर अग्नि स्थापित करे उसमें मूर्त्तिस्थ देवता का आवाहन कर पूजा करै फिर ओंकार सहितव्याहृतियों से मूल मंत्र पढके आहुति देवे २५ जाउरि से हुने फिर अन्य साकल्यसे तदनु गंधादि से देवीकी पूजाकर पीठपर बैठावे अग्निका विसर्जनकर चारों

ओरसे ककरी आदि की बलिदे फिर देवता के पार्षदों की पंचों पचार पूजाकरे फिर देवीके आगे सहस्रवार सुनानेवाला मंत्र जपै जप समर्पणकर ईशान कोणमें शर्करीधर उसपर दुर्गाकी पूजा आवाहनादि पूर्वक करे रक्ष २ कहें फट् मंत्र पढ़के सब भूमि सींचदे पीछे गुरू शिष्यके साथ भोजन करे तिस रात्रिमें उसी वेदीपर गुरू शयन करे अब कुण्ड और चौंतरे के संस्कार बताते हैं मूल मंत्र पढके कुण्ड देखे फट् मंत्रसे जल छिडके और तिसी मंत्रसे पीट पाददे तीन २ बार जलसे सींचे ॐकार से देवी के पीठ की पूजा करे आधार शक्त्येनमः अमुक देवी पीठायनमः यह पढ पीठकी कुण्ड में पूजाकरे तिस पीठपर शिव पार्वती का आवाहन कर गन्धादि सामिग्री से पूजाकरे उस समय ऋतुस्नान किये हुये महादेवजी में चित्त लगाये कामातुर ऐसी देवीका कुछ कालतक ध्यानकरे फिर पात्रमें अग्निलाय अच्छे प्रकार देख भालके संस्कारकर रंबीजकह तिसमें ॐकार कहके ७ बार चेतन्य योजित करे तब गुरू धेनु मुद्रा दिखावे फट् मंत्रसे रक्षाकरे हुं मंत्रसे अव गुण्ठितकरे इसप्रकार गंधादि से पूजाकर अग्नि कुण्डपर तीन बार घुमाय ॐकार जपता हुआ मानों देवी की योनि में शिव का वीज पड़ता है ऐसा समझ के देवी की योनिमें अग्नि छोडे तब महादेव पार्वती दोनों को आचमन करावे ( हन २ दह २ पच २ सर्वज्ञा ज्ञापय स्वाहा ) इस मंत्रसे अग्निकुण्डमें छोड जब अग्नि प्रज्वलितहो तब यह मंत्र पढे ॥

श्लोक—अग्निं प्रज्वलितंवन्दे जातवेदं हुताशनम् ॥
सुवर्ण वर्ण ममलं समिद्धं विश्वतो मुखम् ॥ १ ॥

इस मंत्रसे परमादर पूर्वक अग्नि की स्तुति करे तब अग्निमंत्र का षडंगन्यास करे अंग येहैं सह स्राचि स्वति पूर्ण उत्तिष्ट पुरुष धूमव्यापी सप्तजिह्व धनुर्द्धर ये षडंग नमः स्वाहा वषट् आदि सहित हों फिर अग्नि का सुवर्णरूप त्रिनेत्र पद्मासन ध्यान करे तब कुण्डमेखला के ऊपर सींचे फिर बगलमें कुश बिछावे फिर त्रिकोण षटकोण अष्टपत्र इसप्रकार का अग्नियंत्र

जाने तिसके मध्यमें नीचे लिखेहुए मंत्रसे अग्निकी पूजाकरे ॥

मू०—वैश्वानरस्ततो जातोवेदः पश्चादिहावह ॥ लोहि-ताक्ष पदंगोक्ते सर्व कर्माणि साधये ॥ ९ ॥

६ कोणके मध्य हिरण्या गगना रक्ता कृष्णासुप्रभावहुरूपा अतिरिक्तिका ये ७ अग्नि की जिह्वा हैं इनकी भी पूजा तहांहीं चाहिये दलों में इन मूर्तियों की भी पूजाहो जातवेदः सप्तजिह्व हव्यवाहन अश्वोदरज संज्ञ वैश्वानर कौमार तेजाः विश्वमुख देवमुख इनके पूजनका मंत्र ॐ अग्नये जात वेदसे नमः और वज्रादि आयुध धारण कियेहुए लोकपालों की पूजाकरे तिसके पीछे श्रुवआज्य संस्कार कर होमकरे जिसमें श्रुवसे घृत ले हुने घृतके दक्षिण भागमें अग्निके दक्षिण लोचनमें हुने ॐ अग्नये स्वाहा इत्यादि मंत्रसे ॐ सोमाय स्वाहा इससे मध्य भाग घृतसे अग्निषोमाभ्यां स्वाहा इससे मध्य नेत्रमें हुने फिर दक्षिण भागसे घृतले अग्निके मुखमें अग्नये स्विष्टकृतेस्वा० फिर फिर ॐ भूः ॐ भुवस्वाहा इत्यादि से आहुति करे फिर तीन-वार पूर्वोक्त अग्निमंत्र से आहुतिदे फिर आठ २ प्रणव से दे फिर गर्भाधानादि संस्कार करने के अर्थहुने वेसंस्कार येहैं गर्भाधान पुंसवन सीमन्त उन्नयन जातकर्म नामकर्म निष्कासन अन्नप्रासन चूडाकर्म व्रतवन्ध महानात्म्यव्रत उपनिषद्व्रत गोदान दाह येही वेदकथित संस्कार हैं तत्र शिवपार्वती की पूजाकर विसर्जन करै फिर ५ समाधि अग्नि के लिये हुने फिर एक २ अवर्णों की आहुति दे अग्नि के मंत्र से फिर १० महा-गणेश के मंत्रों से अग्नि में पीठ की पूजाकर सुनानेवाले मंत्र की देवता का ध्यान अग्निमुख में करे और २५ मूल मंत्र से हुने अग्नि और देवता का एक मुख करने के अर्थ भावना अपने साथ करे जब एकीभूत जाने तो षड्ङ्ग देवताओं के नाम से हुने इस हवन से अग्नि और अभीष्ट देवता की एकता होजाती है फिर एक देवता के उद्देश से एक अग्नि के से आहुति दे फिर शेष साकल्य वा तिल से देवी के अष्टोतर सहस्रनाम से हवन करे इसप्रकार हवनकर देवी

ज्ञावृति देवी अग्नि इन सबको संतुष्ट समझे तिसके पीछे स्नानकिये संध्यादि किये द्वयवस्त्र धारण किये स्वर्ण के आभरण पहिनेहुये कमण्डलु हाथ में लिये शुद्धचित्त से शिष्य को गुरु कुण्ड के निकट प्राप्तकरे तब शिष्य, गुरु सभासद् कुलदेव इनको नमस्कार कर आसनपर बैठे तबगुरु तिस शिष्य को कृपादृष्टि से देखे और तिसका अपने देह में चैतन्य समझे कि मानो हम और शिष्य एकही हैं तिसके पीछे शिष्य के शरीर में अध्वा का शोधन करे जिनको आगे गिनावेंगे होमकरके उनकी शुद्धि होती है सो करे जिस से कि शिष्य शुद्धात्मा होके देवता के अनुग्रह के योग्य हो अध्वा ६ हैं उनकी चिन्तना शिष्य के शरीर में करनी चाहिये यथा पादमें कलाध्वा लिंगमें तत्वाध्वा नाभि में भुवनाध्वा हृदय में वर्णाध्वा मस्तक में पदाध्वा मूर्द्धमें मंत्राध्वा शिष्यको कूर्च से स्पर्शकर मंत्र पढ़े और विचारे कि इसके अध्वा शुद्ध हों उस समय पढ़ने का मंत्र यह है ॐ ओमस्य शिष्यस्य कलाध्वानं शोधियामि स्वाहा इस मंत्रको ८ वार पढ़े इसप्रकार प्रत्येक अध्वाका नाम लेके करे ६ अध्वा ब्रह्ममें लीन भावित करे और फिर सृष्टि मार्गसे फिर उत्पादन करे और आत्मस्थिति चैतन्य शिष्यमें योजित करे फिर पूर्णाहुति करके देवताको कलश में विसर्जन करे फिर व्याहृति होम अग्न्यंग हवन करे एक २ को आहुति देके गुरू अपने में सबको विसर्जन करे फिर शिष्यके नेत्रों में अपने हाथसे कपडा बांधदे बांधने के समय बौषट् इसको पढ़े फिर कुण्डके निकटसे कलशके पास शिष्यको लेजावे मुख्य देवी के आगे शिष्यसे पुष्पांजलि करावे तब नेत्र खोलके कुशके विष्टपर बैठावे शिष्यके देहमें भूत शुद्धि करे जो मंत्र देता है उसके न्यास शिष्यके देहमें करे फिर अन्य मण्डलपर शिष्यको बैठावे मातृका पढ २ के कुम्भके पल्लव शिष्यके शिरपर धरे कलशके जलसे स्नान करावे फिर वर्द्धनी जलसे सींचे तब शिष्य उठके अन्य वस्त्रद्वय पहिने और देहमें भस्म

लगाके गुरुके निकट जावे तब गुरु अपने हृदयसे निकली हुई देवी को शिष्य के हृदय में प्रवेश करती हुई समझै और गन्धादि से देवता और शिष्य की एकता जान कर पूजा करे तब दक्षिण हाथ अपना शिष्य के मस्तक पर धर दक्षिण कर्ण में मंत्र सुनावे उसी समय शिष्य अष्टोतर शत मंत्र जपे फिर देवतारूप गुरु को दंडवत् प्रणाम करे जीव पर्यंत सर्वस्व गुरु के अर्पण करदेवे ऋत्विक् लोगों को दक्षिणा दे ब्राह्मणों को भोजन करावे और सुवासिनी कुमारी बटुकों को भी भोजन भक्तिपूर्वक दे दीन अनाथ इनको भी यथाशक्ति भोजन दे परवितशासनकरे और अपने को उस दिन से कृतार्थ समझ के नित्य आराधन कियाकरे। हे नारद? यह उत्तम दीक्षा विधि तुम्हें सुनाई। ब्राह्मण के लिये इससे परे दूसरा धर्म नहीं है। हे नारदजी! जोकुछ तुमने हमसे पूछा, वह कहा। अबतुम श्री देवीजी का भजन करो। यह सुनकर नारदजी तप करने को चलेगये॥

---

## आठवां पटल।

श्रीनारायण जी वर्णन करते हैं कि हे महामुने भूत शुद्धि कहते हैं मूलाधारसे उठाके पर देवता कुण्डली को सुषुम्णा मार्गसे ब्रह्म रंध्रमें प्राप्त का स्मरण करे फिर हंस मंत्रसे जीव को ब्रह्ममें योजन करे फिर पादादि जानु पर्यंत सहित वज्र चतुष्कोण लम्बीज करके युक्त स्वर्ण वर्ण पृथ्वी मण्डलका स्मरण करे फिर जानुसे नाभि पर्यंत अर्द्ध चन्द्राकार द्वय कमल सहित यम्बीजयुत श्वेत वर्णजल मण्डलका स्मरण करे फिर नाभिसे हृदय पर्यंत स्वस्तिकाकार रम्बीजयुक्त रक्तवर्ण अग्नि मण्डलका स्मरणकरे फिर हृदयसे भौंहके मध्य पर्यंत गोलाकार ६ बिन्दुओं करके चिह्नित यम्बीज युक्त धूमाकार

वायुमण्डलका स्मरणकरे फिर भौंहके मध्यसे ब्रह्मरन्ध्र पर्यंत गोल स्वच्छ मनोहर हम्बीजसंयुक्त आकाशमण्डलकी चिन्तना करे इसप्रकार भूतों की चिन्तनाकर प्रत्येक को क्रमसे एकमें दूसरे को मिलावे यथा जलमें पृथ्वी अग्निमें जल वायुमें अग्नि आकाश में वायु मिलाके अहंकार में आकाश महतत्व में अहंकार प्रकृति में महतत्व आत्मा में प्रकृति मिलादे शुद्ध सम्विन्मय होके वाम कोखि में स्थित कृष्ण वर्ण अंगुष्ट परिमाण शिर पै ब्रह्म हत्या लादे सुवर्ण चुराने को बाहु लपकाये मदिरापान में हृदय लगाये गुरु शय्यापर दोनों पैरधरे मस्तक पर छोटे २ पाप चढ़ाये तरवार ढाल लिये दुष्ट प्रकृति नीचे मुख किये बडा दुस्सह ऐसे पाप पुरुष की चिन्तना करे और यम्बीज का स्मरण कर पूरक प्राणायाम से देह पूरित कर उस पाप पुरुष को शुष्क करे फिर जब पाप पुरुष अपने शरीर में शुष्क होजावे तो रम् इस अग्नि बीज को उच्चारण कर उसी से पाप पुरुष को भस्म करदे फिर यम्बीज का उच्चारण कर पाप पुरुष के देह की भस्म रेचक प्राणायाम से बाहर निकाल दे फिर वम् इस अमृत बीज से पाप पुरुष के देह को सींचदे फिर लम् इस भूमि बीजसे भीगी हुई भस्म को एकत्र करे तदनु सुवर्णाकार उसका अंडा बनावे तदनु हम्बीज उच्चारण कर मुकराकार बनावे फिर उस अण्डाकार भस्म में मस्तकादि पाद पर्यन्त अंगों की कल्पना करे फिर काकाशादि पञ्च भूतों को उत्पन्न करे जब उनसे सर्वांग बनजावे तो सोहम् इस मंत्र को पढ़ जीव और ब्रह्म को एक में करके जीव को हृदय कमल में लावे पूर्व ही कुण्डली करके जीव ब्रह्म में योजित किया गयाथा अब वही कुण्डली परमात्मा के संगसे अमृत मय जीव को हृदयाम्भोजमें संस्थापन कर मूलाधार में प्राप्त हुई तिस का स्मरण करे ॥

## ध्यानम् ।

मू०-रक्ताम्भोधिस्थपोतोल्लसिदरुणसरोजाधिरूढाकराब्जैश्शूलङ्कोदण्डमिक्षुद्भवमथगुणमप्यंकुशम्पञ्चवाणान् ।
बिभ्राणाऽसृक्कपालं त्रिनयनलसितापीनवक्षोरुहाढ्यादेवी
बालार्कवर्णाभवतु सुखकरीप्राणशक्तिः परानः ॥१॥

देवी (नः) हम लोगोंको सुखकारी होवे कैसी देवी हैं रक्त वर्ण के अम्भोधि समुद्र में टिका हुआ जो पोतनौका तिस में उल्लसित जो अरुण लाल सरोज तिसपर आरूढ हैं फिर कैसी हैं कर कमलों करके शूल ऊख का धन्वा गुण पास अंकुश पांच बाण और( अस्टक्कपाल ) अर्थात् रक्त वर्ण कपाल धारण किये हुई फिर कैसी है पीन भारी वक्षोरुह कुचों करके युक्त हैं फिर कैसी हैं ( बालार्क वर्णा ) प्रातः कालीन सूर्य के समान अरुण वर्ण वती और प्राण शक्ति परा अर्थात् श्रेष्ठ है इसप्रकार प्राणशक्ति का ध्यान करे, जो परमात्मस्वरूप कहाती है॥

---

## नौवां पटल ।

श्रीनारायण जी वर्णन करे हैं; कि हे नारद ! अब पाप नाशन यथेष्ट फलदायक और पुण्य गायत्री के पुरश्चरण की विधि सुनिये; वह पर्वत के आगे नदी के तीर बेलकी छाया जलाशय गोशाला देवालय पिप्पल, उद्यान तुलसी वन पुण्य क्षेत्र गुरुस्थान इनस्थानों में करनेसे सिद्ध होताहै जिस किसी मंत्रका पुरश्चरण करना हो तो तीन व्याहृति सहित १०००० गायत्री प्रथम जपकर तो उस मंत्रको जपै, नृसिंह वाराह सूर्यादिक के तांत्रिक वैदिक चाहैं जो मंत्रहो पर विना प्रथम गायत्री के जपकरने से निष्फल होते हैं; कारण कि सबद्विज

जिससे प्रथम गायत्रीही की उपासना करते हैं इससे शाक्त हैं; वैष्णव और शैव नहीं हैं; प्रथम मंत्र शोधनकर पुरश्चरण करना चाहिये,मंत्र शोधन के पीछे आत्म शोधन करना चाहिये; आत्म तत्त्व शोधन के अर्थ प्रथम ३ लक्ष वा १ लक्ष गायत्री जप फिर मंत्र शोधनार्थ १०००० जपे फिर पुरश्चरण करे, गायत्री के पुरश्चरण मेंभी यही रीति है, और विना आत्म शोधन के सम्पूर्ण क्रिया निष्फल होती हैं; तपसे देहतृप्त करने से पितर और देवता तृप्त होते हैं: तपही से स्वर्ग मिलता तपही से महत्व मिलता, क्षत्रीय अपनी भुजाओं के बलसे आपदों को तारता, वैश्य धनसे, शूद्र ब्राह्मणों की सेवासे, ब्राह्मण जप होम से देह कृच्छ्र चांद्रायणादि व्रतों से शुद्ध होताहै, इससे ब्राह्मणों को चाहिये कि तप करें, तपस्वी को शरीर शोषण करना चाहिये, प्रथम अन्नकी शुद्धता बताते हैं, अयाचित उंछ शुक्ल भिक्षा यह अन्नकी चार वृत्तियां तांत्रिक और वैदिक दोनोंने शुद्ध कही हैं; भिक्षा का अन्न लेआके ४ भाग करे, उनमें प्रथम भाग ब्राह्मणों को, द्वितीय गोग्रास तृतीय अभ्याग तोंको दे, चतुर्थ भाग में आधा स्त्री को दे, और आधा आपले, फिर तिस आश्रमवाले को जैसा ग्रास विधिहो वैसा बनाकर ग्रहण करे, प्रथम अन्न तैयार होनेपर जैसा लिखा है कि गो मूत्र छिड़क कर तिसके पीछे वानप्रस्थ और गृहस्थ के ग्रास का यह प्रमाण है कुक्कुट अर्थात् मुर्गे के अण्डे के समान ग्रास बनावै फिर गृहस्थ ८ और वानप्रस्थ ४ ग्रास अर्थात् कौर भक्षण करै, ब्रह्मचारी यथेष्ट ग्रास बनावै गो मूत्रसे ९ वा ६ वा ३ वार प्रोक्षण करे, अंजलि में गो मूत्रले गायत्री पढ २ के अन्न में छिडकै, यही प्रोक्षण विधि है, कदाचित् भिक्षा के समय चोर,चांडाल, वैश्य और क्षत्रिय अन्न देवैं,वह अधम विधि है, और जो शूद्रों का अन्नखाता, उन्हीं का मिलाप करता,उन्हींके साथ ब्राह्मण हो बैठता,वह नरक में जबतक सूर्य्य चंद्रमा रहैंगे तब तक रहैगा, मंत्रका गायत्री तौ छन्द है,और जितने अर्थात् २४ अक्षर होते उतने लक्ष पुरश्चरणमें मंत्र जपना चाहिये,

विश्वामित्र के मंत्रसे ३२ लक्ष प्रमाण हैं, जैसे जीव हीन देह कुछ कर्म नहीं कर सक्ता, तैसेही पुरश्चरण हीन मंत्रभी नहीं कुछ कर सक्ता, ज्येष्ठ आषाढ भाद्रपद, पौष, मल मास, मंगल शनिवार, व्यतीपात, वैधृति योग, अष्टमी, नवमी, षष्ठी, चतुर्थी त्रयोदशी चतुर्दशी,अमावस्यातिथि,प्रदोष रात्रिकेसमय भरणी कृत्तिका, आर्द्रा,अश्लेषा,ज्येष्ठा,धनिष्ठा,श्रवण,जन्म नक्षत्र इतने नक्षत्र, मेष, कर्क,तुला, कुंभ, मकर ये लग्न सब पुरश्चरण कर्म में निन्द्य हैं, जिसदिन चन्द्रमा और तारा शुद्ध हों और शुक्ल पक्षहो उसदिन पुरश्चरण कर्मका आरम्भ करनेसे,सिद्ध होता है करने के दिन प्रथम स्वस्ति वाचन करैं, फिर नान्दी मुख श्राद्ध करै तदनु भोजना च्छादनादि से ब्राह्मणों को तृप्त करके पुरश्चरण का प्रारम्भ करना चाहिये सो पश्चिम मुखको शिवालय में करै, नहीं तो अन्यही शिवस्थान में वा काशीपुरी के केदार महाकाल स्थान नाशिक क्षेत्र त्र्यम्बक, महाक्षेत्र यह ५ सिद्ध स्थान हैं, और चाहें जहां करै, परकर्मासनपर स्थित होकर जपै तो सिद्ध होजावैं, प्रारम्भ के दिनसे समाप्त पर्यंत न्यून वा अधिक जप न करै, किन्तु जितना प्रथम दिन करै उतनाही करता जाय, प्रातःकालसे मध्यान्ह तक मंत्र जपै, जप समय मनको काबू में किये शौच सहित मंत्रके अर्थ में ध्यान किये रहै जितने अक्षर मंत्र में हों उतने लक्षका पुरश्चरण होता है, मंत्रका दशांश घृतादिसे होम करै, उसमें तिल, बिल्वपत्र पुष्पयवभी मिलावै, दशांश हवन करने से मंत्र सिद्ध होजाता है, गायत्री धर्मकाम अर्थ मोक्ष देनेवाली सब कार्यों में सेवा करने के योग्य है, जो नित्य नैमित्तिक और काम्य इन तीनों कर्मों में रतहो गायत्री की सेवा करै, क्योंकि उससे परे यहां वहां कुछ नहीं है, मध्यान्ह में थोडा भोजन करै, और जो जलमें ३००००० जपता है वह सिद्ध होजाता है, जिसकर्म के लिये मंत्र जपै जब तक उसकी सिद्धि नहो तब तक बराबर जपता रहै, और सामान्य काम्य कर्म के निमित्त तो प्रतिदिन प्रातःकाल स्नानकर १००० बार जपै सब आयु

आरोग्य ऐश्वर्य धनपावै ६ मास वा ३ वा १२ मास निरन्तर सहस्र जपनेसे यह कार्य होते हैं, और जो जपांत में लक्ष कमल चीलगा लगाकर होम करताहै वह सवकाम पाताहै,विना मंत्र सिद्धि किये काम्य मोक्षादि सव क्रिया निष्फल होजाती हैं, और दधि, वा दुग्ध में चभोर २ कर जो कमल पुष्प २५०००होम करता है वह अपने देह से सिद्ध होजाता है चाहैं शक्त हो अथवा अशक्त; जो ६ मास तक मंत्र जपता हुआ नियताहार करता है वह सिद्ध होताहै, एकदिन पंच गव्य,एक दिन पवन पान, एकदिन ब्राह्मण का अन्न भोजन कर गंगा आदि तीर्थों में स्नान कर जलके भीतर जो १०० वार गायत्री जपता और १०० वार मंत्र पढकार जल पीता है, वह सव पापों से छूट जाता है; और चांद्रायण कृच्छ्रादि व्रतों का फल चाहैं राजाहो चाहैं विप्र जो अपनेही ग्रहमें तपस्या करता है गृहस्थ वानप्रस्थ ब्रह्मचारी यह अपने २ अधिकार के समान फल पाते हैं और चाहैं जैसा विप्र हो जो तपस्या करता और ब्राह्मणही के गृहकी भिक्षा ले कौर खाता है और पुरश्चरण करता है उसके मंत्रकी सिद्धि होतीहै,जिस पुरश्चरण के करने से दरिद्र नाश होता, और श्रवण करने से वडी सिद्धि को प्राप्त होता है।

---

## दसवा पटल।

अव नारद जी प्रश्न करते हैं कि हे नारायण जी गायत्री के शांत्यादिक प्रयोग वर्णन कीजिये, यह सुन नरायण जी कहनें लगे कि अति गुप्त वात आपने पूछी है परन्तु इसको आप किसी दुष्ट चुगुल से न कहना, हवन करने से शांति होती है यथा १०८ शमी की समिधों से होम करने से भूत रोग ग्रहादि शांत होतेहैं, दुधारे वृक्षों की ओंदी लकड़ियों से

भी हवन करने से रोगादि शांत होते, और फिर जलसे सूर्य का तर्पण करे तौभी सब शांतियां होती हैं ढिहुनी भर पानी में खड़ा होकर जपै तौ सब सिद्धि पावै, कण्ठ भर पानी में खड़ा होकर जपने से प्राण के नाश होने के भय से छूटता सब शांति कर्मों के अर्थ पानी ही में जपना उत्तम होताहै, वा सुवर्ण चांदी, ताम्र क्षीर, वृक्ष के काष्ट के पात्र वा विन छेद के मिट्टी के वर्तन में पंचगव्य धर कर दुधारे वृक्ष की लकड़ियों से होम करै, प्रति आहुति में पंचगव्य स्पर्श कर लिया करें, और अंत में पंचगव्य ही से सर्वस्थान छिरकके बलि प्रदान कर देवीका ध्यान करें, इसप्रकार करने से अभिचारसे उत्पन्न कृत्या शांत होजाती है, देवभूत पिशाचादि के वश होने के अर्थ भी इसी प्रकार करै तौ सब वे गृह ग्राम राज्य देश छोड कर वस होजाय, चतुष्कोण यन्त्र में गन्ध से शूल लिख सहस्र गायत्री जप कहीं गाड़आवै तो सब सिद्ध होजाय वा सोना चांदी ताम्र, मिट्टी, चाहैं जिसका पात्र हो सूत्र से वेष्टित कर वालु युक्त स्थान पर धर मंत्र पढता हुआ जल से पूरित करें, जल चारों दिशों के तीर्थों से लाकर, इलायची चन्दन, कपूर, जाती पाटल, वेला, विल्वपत्र, विष्णुक्रांता, सहदेई, यव, तिल सरसों दुधारे वृक्षों के पल्लव छोडकर कुशकी कूंची उसी में धर स्नान कर संहस्र वार मंत्र जपै और भूतादि बाधा पीडित पुरुष को पिया कर फिर उसके ऊपर गायत्री पढ़ २ कर छिड़कै तौ वह भूत रोगादि से छूट कर सुखी होजाय, चाहैं मृत्यु के मुख में भी पड़गया हो, पर अभिषेक मात्र से छूट जाता है, और बहुत दिन जीनेकी इच्छा जिस राजा के होय वह अवश्य ही इसे करावै, पर वह अभिषेक के समय ऋत्विजों को १०० गायदेवै, वा ऐसी दक्षिणा दे जिस में विप्र लोग सन्तुष्ट होजाय वा अपनी शक्ति के अनुसार देवे, और शनिश्चर के दिन पिप्पल के नीचे जो द्विज १०० वार जपता वह भूत रोग और अभिचार से छूट जाताहै और जो दूध में वोर २ कर गुर्च की समिधों से होम करता

वह सब व्याधियों से मुक्त होताहै, ज्वर शांत होनेके अर्थ दूध में चमोर के आम्र के पत्तों से होम करना चाहिये और दुग्ध ही के साथ वच से होम करने से क्षयी रोग मिटता है, दूध, दधि, घी, इन तीनो के हवन से राज यक्ष्मा रोग मिटता है, और नहीं तो खीर बनाकर सूर्य को अर्पण कर होम करे शेष राज यक्ष्मा के रोगी को खिलावे तो भी वह निरोग होजाय और छेउटा की डाल से अमावस्या के दिन हवन करनेसे भी क्षयी रोग नष्ट होताहै, कौड़िल्ला के फूलों से हवन करने से कोढ़ मिटता, लह चिचड़ा के बीजों से होम करनेसे अप-स्मार रोग जाता है, क्षीर वृक्षों की लकड़ियों के होम से उन्माद नाश होजाता है, गूलर की लकडी के होम से अति प्रमेह मिटता, और मधु वा शर्वत के होम से भी प्रमेह मिटता मधु त्रितप जो दूध घृत दधि हैं इनके हवन से, जो पैरों में मसूरिका रोग होता है सो मिट जाता है, गूलर वट पिप्पल की समिधों के हवन से क्रम से गाव हाथी घोड़े इनके रोग मिटते हैं चैंटी और मधु माक्खियों का छत्ता गृह में लग जाने से शत २ शमी शमिध से होम करना चाहिये और विजली से भूमि कंप हो तौ वन बेत की समिध से हवन करे; जिस दिशा में दिग्दाह हो सात दिन तक मंत्र जप कर ढेला से उस दिशा को मारे तौ शान्त होजाय; और जो कहीं वन्धन में पड़ा हो तो मनही में गायत्री जपने से छूट सकता है; भूत प्रेत पिशाचादि पीड़ित को कुशसे छूकर मंत्र जपै और वही जल उसे पियादे तौ उनकी पीड़ाओं से वह छूट जाता है; और भूतादि बाधा विभूति लगाने से भी शान्त हो जाती हैं और पुष्टि श्री लक्ष्मी पाने के अर्थ पुष्प से हवन कर ने से इन्हेंपाना और शोभाकी कामना हो तो लालकमल से करै और जाती पुष्प के होम से लक्ष्मी मिलती है; जड़हन के चावल से भी होम करने से लक्ष्मी मिलती है, विल्व वृक्ष की समिधों से भी श्री मिलती है, तीन मधु मिला कर लाजा से होम करने से कन्या सुन्दर

पति पाती है;लाल कमल पुष्प ७ दिन हुनने से सोना मिलता है; सूर्य मंडल में जल छोड़ने से जलमें स्थित जो सुवर्ण है सो मिलता है, अन्न होम करने से अन्न पाता है, बछरा के गोबर के होम करने से पशु मिलते हैं, काकुनि जाउरि घृत के होम से प्रजा मिलती है, होमपूर्वक पायस सूर्यको अर्पणकर ऋतुस्नान कियेहुई स्त्री को भोजन कराने से पुत्र मिलता, पलाश समिध के होम से आयु मिलतीहै, क्षीर वृक्षकी समिध सेभी आयु मिलती है; सुवर्ण कमल के होम से १०० वर्ष जीता, दूर्वादुग्ध, मधुघृत के भी होम से सौ २ आहुति देने से अपमृत्यु नहीं होता, सात दिन केवल दुग्धपान कर २ कै होमकरै तौ मृत्यु को जीतले, तीनरात्रि विनखाये रहकर मंत्र जपै तौ यम भयसे ही छूटै, जलमें बुड्डीमारकर गायत्री जपने से उसी क्षण मृत्यु से छूटता, वेलके नीचे मासभर जपै तौ राज्य पावै, मूलफल पल्लव सहित विल्व के हवन से भी राज्य मिलता १०० कमल मास पर्यन्त हुनने से भी राज्य मिलता, जड हन सहित यवागुहवन करने से एक ग्राम मिलता, पीपल की समिधों से होम करने से युद्ध में विजयी होता, मंदार की समिध से हवन करने से सर्वत्र विजयी होता, वेतके पुष्प वा पत्र मिलाकर पायस से हवन करने से वृष्टि होती है, नाभिमात्र जलमें खडे होकर, ७ दिन गायत्री जपने से भी वृष्टि होती है, जल में १०० वार भस्म हुनने से महावृष्टि निवारण होती, पलाश समिध के होम से ब्रह्मतेज बढता है, पलाश के पुष्पों के हवन से सब इष्ट मिलते हैं, दुग्ध के हवन से धारणवती बुद्धि और घृतके हवन से केवल बुद्धि मिलती, ब्राह्मी का रस अभिमंत्रण करकै पीने सेभी धारणावती बुद्धि मिलती, पुष्पमात्र के हवन से वास और डोडा के होम से उसी प्रकार का वस्त्र मिलता, मधु मिलाकर लोन हुनने से इष्ट वस होता, विल्व पुष्प मधु मिलाकर लोन हुनने से इष्टवश होता, विल्वपुष्प मधु मिलाकर हुनने सेभी इष्टवश होता, जलमें टिककर

नित्य २ अंजली से अपने ऊपर जल छिड़कने से प्रति आरोग्य, आयुष्य अग्रता स्वस्थता सब मिलती है, ब्राह्मण दूसरे के लिये करे तो वह भी पुष्टता को प्राप्त होता, और मास पर्यन्त विधिपूर्वक प्रतिदिन १००० गायत्री जपै तो आयुर्बल बढ़े, आयु आरोग्य दोनों की कामना हो तो दोमास तक जपै, लक्ष्मी के अर्थ तीनमास तक आयु लक्ष्मी पुत्र स्त्री यश यह ४ मास जपने से होते हैं, पुत्र स्त्री आयु आरोग्य लक्ष्मी और विद्या ५ मास जपने से मिलती, और एक पाद से खड़े हो ऊपर को बाहु उठाकर जो मासभर ३०० मन्त्र प्रतिदिन जपता वह सब काम पाता इसीप्रकार ११०० जपने से सब काम मिलते, प्राण अपान वायु रोककर मासभर ३०० मंत्र जपने से जो इच्छा करै सो पाता है सहस्र जपने से अभीष्ट प्राप्ति होती, विश्वामित्रजी का मत है कि ऊपर को बाहु उठाकर एक पाद से खड़ा होकर मासभर १०० मंत्र जपने से जो चाहैं सो मिलता है, इसीप्रकार १३०० जपने से सब मिलता है; इसीप्रकार, एक पाद ऊर्ध्व बाहु हविष्यान्न भक्षण कर ७दिन जपने से मनुष्य ऋषि होजाता है दोवर्ष तक इसीप्रकार जपने से अमोघ वाणी होजाती है ३ वर्ष इसीप्रकार जपने से त्रिकालदर्शी होजाता ४ वर्ष जपने से सूर्य उसके निकट चले आते हैं ५ वर्ष ऐसेही जपने से अणिमादि सिद्धियां प्राप्तहोतीहैं ६वर्ष ऐसेही जपने से जहांचाहै जैसा वेष बनाकर चलाजाय ७ वर्ष में ऐसेहीं अमरता को पहुंचता ६ वर्ष में मनुत्व और १० वर्ष में इन्द्रत्व मिलता है ११ वर्ष में प्रजापत्य को १२ वर्ष में ब्रह्मा के भाव को प्राप्त होताहै इसी जपसे नारदादिकों ने सब लोक जीतलिये—कोई शाक, कोई मूलफल दुग्ध घृत खीर भिक्षादि भोजन करते थे अब यह जानों कि गुप्त प्रघटपाप निवारण के अर्थ ३००० जपना चाहिये, सुवर्ण चुराने के पाप से एक मास जपने से विप्र छूटता है, जिस विप्र ने मदिरा पान किया हो वह मास पर्यन्त ३०० जपै तो शुद्ध होजाय, गुरुशय्या पर बैठनेवाला

भी ३०० मासभर जपै, ब्रह्म हत्या करनेवाला वनमें कुटी बना वहीं बसकर ३०० मासभर जपै तौ शुद्ध होजाय, चाहे जैसा पाप किया हो १२ दिनतक स्नान कर २ के जल में १००० गायत्री जपै तौ शुद्ध हो प्राणायाम करके ३००० मासभर जपने से महा पातकी भी छूटजाता है, सहस्र प्राणायाम करने से ब्रह्म हत्या मिटजाती है, प्राणा पान ६ वार ऊपर को करके जो प्राणायाम किया जाता हैं वह सबपाप नाशताहै मासभर सहस्र जपने से राजा शुद्धता को प्राप्त होता, गोवध होजानेपर बारह दिनतक ३००० जपै, अगम्या गवन चोर मारना, अभक्ष भक्षण करना इन दोषों के मिटाने के अर्थ १०००० गायत्री जपै तो ब्राह्मण शुद्ध हो १०० प्राणायाम करने से सब पापों से छूटता, जो सब पापों को एकही संग मिटाया चाहै तो वनमें बसकर नित्य मासभर १००० गायत्री जपै ३००० जपने से एक उपवास के समान पुण्य होता है २४००० का जप कृच्छ् के समान ६४००० चांद्रायण के प्रमाण होताहै दोनों संध्याओं में सौरबार जपने से सबपाप छूटते हैं; जलमें बुड़ी मारकर नित्य गायत्री १०० जपै तो सब पापों से छूटै पर सूर्य रूपिणी देवी का ध्यान करता रहै, नारद जी यह तुमसे शांति शुद्धादि कल्पना रहस्य कहा; तुम इन्हें सदा गुप्त रखना यह सदा चार का संग्रह संक्षेप रीतिसे वर्णन किया इसके करने से माया दुर्गा प्रसन्न होती हैं; नैमित्तिक और नित्य कर्म जो यथा विधि करता है वह भुक्ति और मुक्ति दोनों को पाता है।

चौपाई

प्रथम धर्म आचार बखाना। धर्म स्वामिनी देवी जाना॥
यहै कहा सब शास्त्रन माहीं। सदाचारफल सम कछुनाहीं॥
पूत सुखी और धन्य अचारी। होत सदा हम सत्य पुकारी॥
सदाचार विधि देवी प्रसादा। देत सुनत जो मनुज सुनादा॥
धनी होतसो सब विधि नीके। यह लौकिक परलौकिक ठीके॥
सदाचार से होत कहा सब। अवका सुना चहत पूछहु ढब॥

गायत्री तन्त्रका भाषा टीका समाप्तम्।